कटै अद्व सीसं बहै रत्तजानं। रतं पट्ट बंध्यौ मनों रिभ्भि भानं ॥
सुरं सट्ठि नद्दं चवै मुष्ष गानं। फिरैं जुद्व जोधं बहै मोह बानं ॥
छं० ॥ ९९ ॥

बढ़े मांस प्रासाद भूतं अह्वरं। रतं पानि डारं तकै स्हूर नूरं ॥
रुरै रत्त रूपं कचं कुंच वासं। विधिं छित्ति राजी रसं रंग रासं ॥
छं० ॥ १०० ॥

नचै प्रेत पानं बिना सीस केलं। मनों अग्ग फागं जगे न्त्य षेलं ॥
षगं घंटि नाना कटे रुंड सेषं। इभं रूढ़ सट्ठी निनें नारि देषं ॥
छं० ॥ १०१ ॥

बकै मत्त हालाहलं षग्ग षंडे। जिसे राम रन मभ्भ रावन्न मंडे ॥
नवं नारिका बाटिका वीर तुट्टै। घनं घाइ प्रघ्घाइ जुग जोग छुट्टै ॥
छं० ॥ १०२ ॥

## युद्ध रूपी समुद्र मथन को उक्ति वर्णन।

कवित्त ॥ नव बढ्ढिय नाटिका। षग्ग कड्ढी असु हक्किय ॥
हिंदु मेच्छ मिलि षेत। अप्प अप्पन चढ़ि कंकिय ॥
रा चावंड रा जैतसी। राइ पज्जून [1]कनक्कह ॥
मीर षान भर पंच। षग्ग वट्ठुए तननंकह ॥
वपु बेद चन्द बानी विमल। विढुरि षग्ग षल्ल षेत बढ़ि ॥
कंवल सु कढ्ढि [2]सुरतान दल। लिय रतन्न मथि देव दधि ॥
छं० ॥ १०३ ॥

कुंडलिया ॥ मथि कढ्यौ सुरतान दल। दधि केवल मन वढ्ढि ॥
मीर षान मारूफ दल। बीर विमानन चढ्ढि ॥
वीर विमानन चढ्ढि। दिट्ठ बढ्ढी बारह परि ॥
भर चंदेल विरंम। षेत भोरी सुभोंह भर ॥
गय नंगचंद अम्रत भरिग। कुसुम गुच्छ कविचंद पथि ॥
विम्मान पथ्थ रवि कुंत रथ। षग्ग नेत कढि केल मथि ॥
छं० ॥ १०४ ॥

(१) ए. कृ. को.-कमंक्कह। (२) मो.-षुरसान, षुरसांन।

# इस युद्ध में जो जो वीर सरदार मारे गए उनके नाम और उनका पराक्रम वर्णन।

मोतीदाम॥ मथ्थो सुरतानय सेन पयार। लई जस कीरति चंद सुचार॥
परे रन मझ्झ चंदेल सुचाइ। परे बहु घान सुघाइ अघाइ॥
छं०॥ १०५॥

पर्यौ धर बाहर [1]राइति साल। धरद्धर षग्गन तुट्टिय ताल॥
बरें कर अच्छर सुच्छर माल। धकद्धक काइर छत्ति बिसाल॥
छं०॥ १०६॥

झुकि झझ्झुकि तुंडन अद्ध कमद्ध। मनों हरि चक्रन केतन बद्ध॥
पर्यौ घन [2]घाव सु वीरमदेव। हयग्गय बिट्टिय छच अनेव॥
छं०॥ १०७॥

बिनों सिर नंचत मीर कमंध। हये हय नाग नरब्भर संध॥
लयौ धर सीस सुभ्यौ असि साइ। हनैं लगि पंचय पंचय धाइ॥
छं०॥ १०८॥

[3]हए लगि पंचल षिम्मन घाइ। .... .... ....
[4]पर्यौ पीरोज सु रावन नंद। करे [5]नय कोतिग स्हरन चंद॥
छं०॥ १०९॥

चले दल चंचल दो सुरतानं। लगे कर देषि चँदेल परानं॥
परे मफरद्द सुमंच [6]विभीर। लगे ग्रहलुट्टि क्रषी कर कीर॥
छं०॥ ११०॥

गिरे सु पिरोज तिलत्तिल गात। बिय छवि छंछ बढ़ी हबिपात॥
[7]रजे रति आगम राव वसंत। नगम्मनि जंग परे बर संत॥
छं०॥ १११॥

(१) मो.-राय बिसाल।
(२) मो.-घाय। (३) ए. कृ. को.-हनैं, हने।
(४) ए. कृ. को.-"परयौ पुं पीरोज" (५) ए. कृ. को.-जय।
(६) ए. कृ. को.-विमीर। (७) मो.-रते।

गही तरवार विपानि सु झारि। नवंतिय वाइस अंत उतारि ॥
पऱ्यौ सम बाज सु हाजमषान। रचे गज इंद्र सु [1]ब्रह्म धियान ॥
छं० ॥ ११२ ॥

कऱ्यौ मन सूर तिलत्तिल षग्ग। उड़े रिन [2]पत्तरि तप्पत अग्ग ॥
चढ़े सारूप सु गैवर रूप। छयौ सम सीस धरद्धर भूप ॥ छं० ॥ ११३ ॥
भिरें भर हिंदुअ मीर अघाइ। गिरे दस पंच सहस्सह छाइ ॥
.... .... .... । .... .... छं० ॥ ११४ ॥

## युद्ध होते होते रात्रि हो गई।

दूहा ॥ गिरे मेच्छ हिंदू सुभर। हय गय घाइ अघाइ ॥
[3]सुंड रुंड मुंडन झरत। रत्त झाकि झुकि ताइ ॥ छं० ॥ ११५ ॥

## उपरोक्त वीरों के मारे जाने पर पहाड़ राय तोमर का हरावल में होकर स्वयं सेनापति होना।

भिरि तूंअर लिय बग्ग भरि। हय करि नीर प्रवाह ॥
सघन घाइ संमुष [4]समर। लगे मेच्छ पति थाह ॥ छं० ॥ ११६ ॥

## पहाड़राय तोमर का बल और पराक्रम वर्णन।

घाइ घाइ तन छाइ छिति। रत्त छिछ उछरंत ॥
भर तोंवर हर जिम तमकि। लग्गि [5]जमन गज अंत ॥ छं० ॥ ११७ ॥

कवित्त ॥ भर तोंअर अभि रत्त। धरत कर कुंत जंत अरि ॥
गजन बाज धर ढारि। धरनि बर रत्त जुथ्थ परि ॥
भग्गि मीर काइर कनंक। हिय पत्त [6]मुच्छि [7]द्रढ़ ॥
भग्गि सेन सुरतान। दिष्षि भर सुभर पानि कढ़ ॥
उभ्भारि सिंगि कुंभन छरिय। झरिय श्रोन मद गज ढरिय ॥
हर हरषि हरषि जुग्गिनि सकल। जै जै जै सुर उच्चरिय ॥ छं० ॥ ११८ ॥

---

( १ ) मो.-ब्रह्म सुधान। ( २ ) मो.- पातरि।
( ३ ) ए. कृ. को.-मुंड। ( ४ ) ए.-ससन, कृ. को..सरन। ( ५ ) मो.-जमुन।
( ६ ) ए. कृ. को.-मुट्ठि। ( ७ ) मो.-द्रग।

## दुतिया का चन्द्रमा अस्त होने पर युद्ध का अवसान होना।

दूहा ॥ प्रदिपद परिपातह पहर। समर सूर चहुआन ॥
दिन दुतिया दल दुअ उरझि। ससि जिम सद्धि षिसान ॥
छं० ॥ ११९ ॥

## तृतिया को दोनों सेनाओं में शान्ति रही और चतुर्थी को पुनः युद्धारंभ हुआ।

कवित्त ॥ दिन चतिया बर तुंग। झुक्कि झारन झुकि झुक्किन ॥
हिंदु मेच्छ हय हक्कि। धक्क बज्जिय भर इक्कन ॥
कटि मंडल घटि घुम्मि। झुम्मि झंझरिन अकालहि ॥
भूत बीर बेताल। मंस तुट्टत भ्रम चालहि ॥
दसकंध कोपि रघुपति रहसि। बिहसि चंद बढ्ढिय बदन ॥
चतुरथ्थ जुद्ध जंगिय जगी। रंगि कंक डक्किन रदन ॥ छं० ॥ १२० ॥

## चतुर्थी के युद्ध में वीरों का उत्साह क्रोध उत्कर्ष वर्णन और युद्ध का जलमय वीभत्स दृश्य वर्णन।

दंडक ॥ चवथि जुद्ध उदोत आरनि। सुभर भीर समुष्ष धारनि ॥
कोपियं चहुआन भरहर। घाइ कुंजर ढाहि धरहर ॥ छं० ॥१२१॥
श्रोन द्रोन प्रवाह थरहर। अंत अंतन अंत भर हर ॥
[1]तार तान बिताल करि करि। तेग षेंचत पाइ परि परि ॥
छं० ॥ १२२ ॥
घुम्मि झुम्मि निसान बज्जिय। अगम मेघ असाढ़ गज्जिय ॥
धुनि सु असि असमान रज्जिय। दिष्षि देव विमान छज्जिय ॥
छं० ॥ १२३ ॥
कंपि कायर लज्जि लज्जिय। [2]विकल मुष ह्वै [3]निकलि भज्जिय ॥
समुष तोंवर साह सज्जिय। [4]विचल अरि कर तेग तज्जिय ॥
छं० ॥ १२४ ॥

---

(१) मो.-तार बितान बिताल कर कर।
(२) ए. कृ. को.-विमल।
(३) ए. कृ.को.-निकारि।
(४) ए.-विमल।

बीर बहुरि विशेष वानय। छुट्टि छाय अकास भानय॥
रेन स्हर दिसान थानय। सोक कोक [1]अलोक आनय॥छं०॥१२५॥

झमकि सुर मुष सस्त्र लग्गिय। दमकि दिसि दिसि षग्ग नग्गिय॥
रत्त पत्त प्रवाह झरि झरि। ईस सीस [2]सजंत गुरि गुरि॥छं०॥१२६॥

मच्छ मच्छन कच्छ कच्छिय। दलन दोन कलोन अच्छिय॥
अंत [3]दंतिय दंत पाइन। गिद्ध जुग लै उड़ी चाइन॥ छं० ॥१२७॥

नषत षित्त सुहत्त फिरि फिरि। मष्पि डोरि पसारि कर धरि॥
रुहिर सर सम बहत धार स। भँवर पंषिन काक पारस॥
छं० ॥ १२८ ॥

## मौका पाकर पहाड़ राय का शहाबुद्दीन के हाथी के पर तलवार का वार करना और हाथी का भहरा कर गिरना।

हनूफाल॥ रंगिय रदनु जुग्गिन बीर। है गै पारि असि [4]वर मीर॥
तोवँर राइ दिष्यौ साहि। नंष्यौ बाज सनमुष आइ॥छं०॥१२९॥

डारिय तेग सिर करि षीज। *गिर पर जनु कि करकिय बीज॥
करि कर वारि गज धर ढाहि। [5]गैवर गिरत निक्करि साहि॥
छं० ॥ १३० ॥

तोंवर दिष्षि राह पहार। गैंवर दिष्षि है कँध डारि॥
भावरीं भग्गि जव्व मेछान। जै जै जै जंपियं चहुआन॥छं०॥१३१॥

## मुस्लमान सेना का घवरा कर भाग उठना।

दूहा॥ भग्गि सेन सुरतान सब। रव लग्गी मुष तक्कि॥
गह्यौ साहि तोंवर [6]पुरस। जानि राह ससि बक्क॥ छं० ॥ १३२ ॥

---

(१) ए. कृ. को.-असोक जानय। (२) मो.-जाति।

* मो.-गिर पर जानु करंकिय वीन-पाठ है और ए. कृ. को.-प्रतियों में "गिरि पर किंकर कीय वीज" पाठ है किन्तु इन दोनों पिठो में छन्दोभंग होता है। (३) ए. कृ. को.-तंतिय।

(४) मो.-चर। (५) मो.-गिर चंत गैवर निकर साह। (६) मो.-पुरिस।

## अपनी सेना भाग उठने पर शहाबुद्दीन का चकित होकर रह जाना और पहाड़ राय का उसका हाथ जा पकड़ना और लाकर उसे पृथ्वीराज के पास हाजिर करना।

कवित्त ॥ जुग्गिनि गन गर सिंधु । करत उच्चार सार मुष ॥
अछि अच्छरि बर इच्छ । विसन अक पानि नैन सिष ॥
बज्जि ताल बेताल । रज्जि बर [1]तुंड चंड सँग ॥
श्रोन छोनि छय छंछ । गुंज गन देन रत्ति अँग ॥
[2]मुरि मेच्छ धाइ घट सघन परि । हथ्थ घालि सुरतान लिय ॥
जित्तो जु आनि सोमेस सुअ । अभै सुभै अंगन घटिय ॥छं०॥१३३॥

## सुलतान सहित पृथ्वीराज का दिल्ली को लौटना और दंड लेकर उसे छोड़ देना।

गहि गोरी सुरतान । अप्प ढिल्ली सँपत्तौ ॥
माह सुकल पंचमी । बार भ्रगु बर दिन वित्तौ ॥
किय सु दंड पतिसाह । सहस सत्तह सुभ हैंवर ॥
दुरद षट्ट प्रम्मान । वहै षट रित्त मद्द झर ॥
कोटिक द्रव्य न्रप हेम लिय । घालि सुषासन [3]पठय दिय ॥
कलि काज कित्ति बेली अमर । सुभत सीस चहुआन किय ॥छं०॥१३४॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके तोंवर पहाड़ राइ पातिसाह ग्रहन नाम सैंतीसमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥३७॥

(१) ए. कृ. को.-तंड। (२) मो.-मुरि सेन धाइ मिछ सछन परी।
(३) मो.-पट्ठ।

# अथ बरुण कथा लिष्यते।

## ( अड़तीसवां समय। )

### "सोमेश्वर" सांसारिक सम्पूर्ण सुखों का आनन्द लेते हुए स्वतंत्र राज्य करते थे।

दूहा ॥ सुष लुट्टहि लुट्टहि मयन। अरि धर लुट्टै धाइ ॥
अंग नवनि करि उब्बरै। है षुर षग्गह चाइ ॥ छं० ॥ १ ॥

### चन्द्र ग्रहण पर सोमेश्वर जी का समाज सहित यमुना जी पर ग्रहण स्नान करने जाना।

सोम [1]ग्रहन सुनि सोमन्नप। कालंद्री मन आनि ॥
[2]है गै जन सब संग लै। तहां बोले बिप्र ठानि ॥ छं० ॥ २ ॥

### सोमेश्वर जीके साथ में जाने वाले योद्धाओं के नाम और पराक्रम वर्णन।

मोती दाम ॥ जुषोड़स दान विचारिय राज। रची विधि ज्यौं [3]बध [4]देवति साज ॥
तहां ढिगोसिंघ पँवार पवित्त। [5]सुध्रम्मय ध्रम्म तहां बिपचित्त ॥
छं० ॥ ३ ॥
जुगौर गुरंबर सिंह सुसंग। जिनै करि जज्जर देहिय जंग ॥
तहां ढिग संजम राव नरिंदु। धरे जनु इंद्र विराजत [6]चन्द ॥
छं० ॥ ४ ॥
सुबाहन बीर बली कुनि तथ्य। तिने कलि ध्रम्मन दूजि यकथ्य ॥
तहां गुर राज [7]विराजत ताम। तिदिष्ट बचिष्ट मनों ढिग राम ॥
छं० ॥ ५ ॥

---

( १ ) ए. कृ. को.-ग्रहनी। ( २ ) ए. कृ. को.-होम जग्य।
( ३ ) ए. कृ. को.-बुध। ( ४ ) मो.-देवनी।
(५) ए कृ. को.-सुधर्मय ध्रम नहीं वियचित। (६) ए. कृ. को.-इन्द, इन्द्र। (७) मो.-बिरामत।

सु और अनेक महाभर मंझ। अमंत क्रमंत [1]सयन्तिय संझ ॥छं०॥६॥

## उक्त समय पर पूर्णमा की शोभा वर्णन।

साटक। मुँदी मुष्य कमोद हंसति कला, चक्कीय [2]चक्कंचितं।
चंदं किरन कढ़ंत पोइन पिमं, भानं कला छीनयं॥
बानं मन्मथ मत्त रत्त जुगयं, भोग्यं च भोगं भवं।
[3]निद्रा वस्य [4]जगत्त भक्त जनयं, वा जग्य कामी नरं॥ छं०॥ ७॥

चोटक॥ *चकी चक्क चक्किय चित्त मयं। बिछुरे बिय दिष्षिय संझ मयं॥
†जु पयोधिम तत्त मझं सुरबी। सु मनों दिसि दिस्सि सिंदूर [5]जबी॥
छं०॥ ८॥

घन सोर द्रुमं करि पंष घनं। सु मनों लगि पारसियं पढ़नं॥
अलि वासिय पंकज कोक नदं। कुलटा बसि छैल रसं विमिदं॥
छं०॥ ९॥

बिरही जन दिष्टि सु धाम ढुरी। उलटैं बसि डोरि ज्यों चंग उरि॥
बजी बर देवल झल्लर झूर। तिसं षरु सिंगिय सिद्धन पूर॥छं०॥१०॥
[6]कपी मुग धापिय केलि कठौर। मुदै हसि प्रौढत सुंदर चौर॥
छबि दीपक द्वारन जोति जगै। जनु दंपति नैन सुभे उमगै॥
छं०॥ ११॥

जु लगीं धुअ घुंमर रैनन मंडि। चलै क्रम चोर मगं [7]पियं छंडि॥
‡जुरसे रस चामर सीस इसे। दिषि दीपक जोति पतंग जिसे॥
छं०॥ १२॥

बिरहा उर झारिय केलि करी। इन दाहिय देहरु प्रीति धरी॥
बिरही चिय मुष्य सु दुष्य [8]सदं। कुम्हिले जनु पंकज कोक नदं॥
छं०॥ १३॥

(१) ए. कृ. को-सपन्निय। (२) मो.चक्कीचितं। (३) मो.-निद्रया।
(४) ए. कृ. को.-जगंत। *ए. कृ. को.-"कवि चक्क सु चक्किय"।
† ए. कृ. को.-जु पयोध पतंत भझ सुरबी। (५) मो.-बची।
(६) मो.-किपि। (७) ए. कृ. को.-पिम।
‡ ए. कृ. को.-"जुरसे रस बामर सीदक से"। (८) ए. कृ. को.-मुदं।

जु सँजोगय भोग सुषं सरसे। सु कमोदिन चंद फुलै दरसे॥
जु ग्रिहं ग्रह जोवत दीप जुवं। जु वर मनु काम के बीज भुवं॥
छं०॥ १४॥

## अर्द्ध रात्रि के समय ग्रहण का लग्न आने पर सब का यमुना के किनारे पर जाना।

दूहा॥ साँझ समय ससि उग्गि नभ। गइ जामिनि जुग जाम॥
ग्रहन समय दिषि होतही। जमुन पधारे [1]ताम॥ छं०॥ १५॥

## वरुण के बीरों का जाग्रत होना।

स्नानं जंकी नौ न्रपति। जल रष्षा जगि बीर॥
[2]हक्कारे संमुष उठे। मंगन जुद्ध [3]सरीर॥ छं०॥ १६॥

## इधर सामंत लोग शस्त्र रहित केवल दूब और अक्षत आदि लिए हुए खड़े थे।

ए बिन वस्त्र रु सस्त्र बिन। हस्त दरभ कुस कोस॥
तिल तंदुल जव पुहप कर। बरन दूत उठि रोस॥ छं०॥ १७॥

## वीरों का गहरे जल में शब्द करना।

अति प्रचंड गहराइ गल। गल गज्जे वल बीर॥
स्याम बरन भय भीत दिषि। धीरन छुट्टै धीर॥ छं०॥ १८॥

## जलवीरों के सहज भयानक और विकराल स्वरूप का वर्णन।

कवित्त॥ अति उतंग बज्जंग। उदित उर जोति रत्त द्रिग॥
अरुन रुधिर नष अधर। बस्त्र नन अस्त्र सस्त्र ढिग॥
दसन ऊंच सिर केस। वेस भय भग्गिय पासं॥
अति उनाह जम दाह। कौन मंडै जुध आसं॥
कल कलह बचन किलकंत सुर। सुर बाजत जनु धुनि धमनि॥

(१) मो.- बाम। (२) ए. कृ.- को.-हहकार।
(३) ए. कृ. को.-समीर।

हम करत केलि जल संचरत । तुम [1]संमुह कोइ [2]मत अवनि ॥
छं० ॥ १९ ॥

## सांमतो का ग्राव पर चला जाना ।

दूहा ॥ सुभट दिष्ष करि क्रोध उर । भये भयानक हूर ॥
सस्त्र हथ्थ दिष्षे नहीं । *ग्राव ग्रहे जलपूर ॥ छं० ॥ २० ॥

## जल वीरों के उछारने से वेग से जो जल ग्राव पर पड़ता था उसका दृश्य वर्णन ।

कवित्त ॥ परत ग्राव जल पूर । झरत जनु रुष्ष फल सुबन ॥
बजत घात आघात । फुरत अवसान बीर तन ॥
रावत्तन अवसान । देव दुंदुभि अधिकारी ॥
[3]जोग ग्यान चय मान । बनिक बुधि मोहि सुनारी ॥
राजेंद्र दान सिद्धह तपह । भुगति जुगति विधि [4]कोविदह ॥
इत्तनी बत्त अवसान मिलि । मनहु मंच जनु गुन भिदह ॥
छं० ॥ २१ ॥

## जल के बीच में जल वीरों की आसुरी माया का वर्णन ।

आवरि कर वर करह । भिरत भारथ [5]पचारिय ॥
अंग अंग संग्रहहिं । इक्क इक्कत अधिकारिय ॥
अधम जुद्ध जुरि करहिं । करहिं बल कपट अनंगिय ॥
कबहु धूम वे करहि । करहि कव झार झरन्निय ॥
कब्बहूं मेघ [6]उट्ठें सुजल । कबहिं करन ग्रावह बरष ॥
उच्चरहिं बैन बहु बीर बर । बिरचि कबहु बुल्लैं हरष ॥ छं० ॥ २२ ॥

---

( १ ) ए. कृ. को.-सुमूढ़ । ( २ ) ए. कृ. को.-मति ।

*ग्राव यह शुद्ध संस्कृत शब्द है यथा-शब्दकल्पद्रुम "पृथ्वी तावत् त्रिकोण विपिन नद नदी ग्रावरुद्धं तदद्धम्" । इसका तात्पर्य डेलटा से है ।

( ३ ) मो.-ज्यों । ( ४ ) मो.-कोबदह ।

( ५ ) ए. कृ. को.- परचारिय ( ६ ) मो. वुट्ठे ।

## जलवीरों के बहुत उपद्रव करने पर भी सोमेश्वर के सामंतों का भयभीत न होना।

कबहुं सस्त्र सर परहिं। कबहु डक्कें डक्कारिहिं॥
तीन लोक तन [1]हक्कहिं। बक्कहिं बीरन बक्कारहिं॥
अकल कलह बल करहिं। समहि संग्राम सुधारहिं॥
अजुत जंग उद्धरहिं। *कलह बल धार उघारहिं॥
सामंत भूमि भंजहिं भिरहिं। गिरहिं परहिं उट्ठहिं लरहिं॥
सोमेस सूर संक न [2]गनहिं। विरंचि गाल गल बल करहिं॥
छं० ॥ २३ ॥

## वीरों को स्वयं अपना पराक्रम वर्णन करके सामंतों का भय दिखाना।

हम सु भयंकर बल अभूत। सुभटन [3]हक्कारिहिं॥
हम सु [4]प्रवत्त प्रमान। कनिष्ट अंगुरि उप्पारहिं॥
हम समुद्र प्रम्मान। डोहि जल पहुमि [5]प्रवाहहिं॥
देषी सुनी [6]न कोइ। सोइ ब्रह मंडल गावहिं॥
किन काम धाम तजि वाम सुष। आइ सपत्त जमुनि निसि॥
चर बेर निसाचर हम फिरहिं। नीर रमें तिल लेइ धसि॥
छं० ॥ २४ ॥

## वीरों का राजा सहित सामंतों पर आसुरी शस्त्र प्रहार करना।

दूहा॥ [7]इह कहि के लग्गे लरन। गैन गुंज जल फार॥
मानहु भारथ अंत कौ। भार उतारन हार॥ छं० ॥ २५॥

## सामंतों का वीरों से यथाशक्ति युद्ध करना।

कवित्त॥ काल संक अहुरहि। तार बज्जत प्रहार सुर॥
जम्मुन [8]जल अंदोल। बीर बोलंत बीर गुर॥

(१) मो.-तकँहि। * कृ. को.-कबहि वीरन वक्काराहिं। (२) मो.-गिनाहिं।
(३) ए. कृ. को.-हक्कारिय। (४) ए. कृ. को.-चंड प्रव्वत समान।
(५) मो.-प्रवानाहि। को.-प्रवाहिहि। (६)-न होइ। (७) मो.-एह कहे। (८) मो.-सजन।

कलह केलि सम केलि। ठेलि कढ़ै चावद्दिसि॥
एक ग्राव वरषंत। एक फारंत नष्ष कसि॥
परि मुच्छि मध्य विक्रम बलिय। जुद्ध निसाचर बिषम [1]भ्रषि॥
बर बीर धीर धप्पे लरन। फहु पट्टत न्रप सोम [2]लषि॥छं०॥२६॥

## इसी प्रकार अरुणोदय की लालिमा प्रगट होते देख वीरो का बल कम होना और सामतों का जोर बढ़ना।

पद्धरी॥ तिम [3]तिम सु बीर तामसत थोर। दिन उगन [4]बढ़ै रजपूत जोर॥
वड्डै [5]जु मल्ल मुट्ठी प्रहार। फट्टै कि भूम पट तार तार॥छं० ॥२७॥
उच्छरत जमुन जल इन प्रकार। क्रीड़ंत जानि मद गज फुंकार॥
तरफरहि मध्य जल इन प्रकार। कपि कोप नंषि गिरि समुद सार॥
छं० ॥ २८॥
बर भरहिं करहिं लत्तननि हाइ। *बज्जंत बज्ज जनु विषम घाइ॥
रन रह बहस्सि उच्चार बैन। इतनैं भयो [6]परताप गैन॥छं०॥२९॥
निसिचरन दिष्षि जब समय सूर। झलमलत किरन न्रिमल करूर॥
तमचरह पूर प्रगटी किरन्न। प्रगटीं सु दिसा विदिसान अन्न॥
छं० ॥ ३०॥
तब लग्गि पंच भर परिय मुच्छ। निसचर उतंग करि जुद्ध गच्छ॥
छं० ॥ ३१॥

## प्रातःकाल के बाल सूर्य्य की प्रतिभा वर्णन।

दूहा॥ ज्यौं सैसब में जुवन [7]कछु। तुच्छ तुच्छ दरसाइ॥
यों निसि मध्यह अरुन कर। उद्दित दिसा [8]लसाइ॥ छं० ॥ ३२॥
*रत्ति रही वर विलगि बर। ज्यों ससि कोरह राह॥
हरि डट्ठै बाराह धर। कै हरि चंपत राह॥ छं० ॥ ३३॥

(१) ए. कृ. को.-पिंषि। (२) ए. कृ. को. लिषि।
(३) ए. कृ. को.तिमति। (४) मो.-वढ़ै। (५) मो.-मुगल।
* मो.-बज्र लेत हथ्थ जम्बू विघाइ। (६) ए. कृ. को.-परभात।
(७) ए. कृ. को.-कव। (८) मो.-ललसाइ। * मो.-"यों रत्ति ही रविलग वर"

## सुर्योदय होते ही वीरों का अन्तर्ध्यान होना और सोमेश्वर सहित सब सामंतों का मुर्छित होना।

अरिल्ल ॥ गच्छिय सुद्ध निसाचर बीर। परै धर मुच्छि सु पंच सरीर ॥
किए तन पान प्रमानन जान। सु देवहि दुंदुभि जानिय गान ॥
छं० ॥ ३४ ॥

## सव मुर्छित पड़े हुइ थे उसी समय पृथ्वीराज का वहां पर आना।

दूहा ॥ मृतक समानति मृतक परि। रहिग जीव छिपि छान ॥
तब लगि तहँ प्रथिराज रन। आनि सपत्ते [1]पान ॥ छं० ॥ ३५ ॥

## निज पिता एवं सब सामंतों की ऐसी दशा देख कर पृथ्वीराज के हृदय में दुःख होना।

साटक ॥ [2]सोहिष्षं न्रप राज तात निजयं। बीभच्छ इच्छा क्रुधं ॥
कालं केलिय छिंछ रुद्ध तनयं, रुद्रं सु संरत्तयं ॥
माते तामस रस्स कस्स असुरं, [3]हालाहलं नैनयं ॥
राजं जा प्रथिराज चिंति तनयं, पुच्छै गुरं [4]ततगुरं ॥ छं० ॥ ३६ ॥

## यमुना के सम्मुख हाथ बांध कर खड़े हो पृथ्वीराज का स्तुति करना।

दूहा ॥ जमुन सनंमुष जोर कर। अस्तुति मंडिय सुष्ष ॥
तूं माता दुष भंजनी। रंजन सेवक सुष्ष ॥ छं० ॥ ३७ ॥

## यमुना जी की स्तुति।

भुजंगी ॥ नमो मात मातंग [5]सूरज्ज जाया। नमो देवि भग्गी जमं पै [6]कहाया॥
जगं अंधकूपं सु दीपक्क गन्नी। नदी कौन [7]पुज्जै सु तेरी करन्नी ॥
छं० ॥ ३८ ॥

(१) ए. कृ. को.-प्रान। (२) ए. कृ. को.- सो दिष्षं।
(३) ए. कृ. को.-हाली। (४) ए. कृ. को.-सद्गुरं, तदुरं। (५) मो.-सूरज्जि।
(६) ए. कृ.को.-कहाये। (७) मो.-पूजै।

महा ध्रम्म धारन्न तारन्न देही। निकस्सी सलीलं सु सेलं समेही ॥
बलीभद्र रष्षी हरष्षी हलंदी। तुअं नाम पासं सुभै सो कलंदी ॥
छं० ॥ ३० ॥

चयं ताप भंजै जगत्तं जनन्नी। तुयं सेपियं सेसु नंमं सरन्नी ॥
तुही तारनी जुग्ग हारन्नि पापं। तुहीं मात [1]करनी अघं कष्ट कायं॥
छं० ॥ ४० ॥

तुही याम सूरं जलं मुक्ति धारा। तुही नभ्भ मातंग नर लोग सारा॥
तुहीं साधवी मात नष्षं समानी। तुहो तारनं लोक त्रैलोक रानी॥
छं० ॥ ४१ ॥

तुही बाल वेसं तुही वृद्ध काली। तुही तापसं ताप आपं सुराली ॥
तुअं तट्ट सेवैं जिते [2]तिद्ध सिद्धं। तिते मुक्ति मुक्ति मनं बंछ दिद्धं॥
छं० ॥ ४२ ॥

तुही [3]मद्दनं मथ्थनं तेज धारा। तुहीं देवता देव चय लोक हारा॥
तुही जोगिनी जोग जोगं कपालं। तुही कल्प [4]में कंप राषंत आलं
छं० ॥ ४३ ॥

तुही विस्व रुपं तुहि विस्व माया। तुहीं तारनं जन्न संसार आया॥
कियौ अश्वमेधं पुनर्जन्म आवै। नही जन्म मातंग तो ध्यान पावै ॥
छं० ॥ ४४ ॥

तुअं ध्यान मातंग अस्नान पूरं। करै अर्घ [5]आचार उग्गंत सूरं ॥
तनं तम्मनं तं जयं निर्विकारी। इसी जमुन [6]अप्पं सदिष्षी अकारी
छं० ॥ ४५ ॥

## स्तुति के अन्त में पृथ्वीराज का यमुना जी से वर मांगना।

कवित्त ॥ गंगा मूरति विसन। व्रह्म मूरति सरसत्तिय ॥
जमुना मूरति ईस। दिव्य दैवन मुनि यप्पिय ॥

---

(१) ए. कृ. को.-कर वत, कर वत्त।
(२) ए. कृ. को.-"सिद्धं सिद्धंति"। (३) मो.-मद्दंत।
(४) ए. कृ. को.-में कप्प। (५) ए.-आवार।
(६) ए. कृ. को.-अष्षं।

मिली जाइ [1]झल मंग। गंग सागर अवधारिध ॥
ता सोमेसर रोग। दोष दोषह तन टारिय ॥
अब सुभट सहित देवी सु तन। करि निरमल तन मोह मय ॥
इह कहत जग्गि नृप मूरछा। प्रति बुल्लौ प्रथिराज तय ॥ छं० ॥ ४६ ॥

## सोमेस की मूर्छा भंग होने पर पृथ्वीराज का पुनः ब्रह्मज्ञान की युक्तिमय स्तुति करना।

साटक ॥ [2]त्वं मे देह सु भाजनेव [3]सरिसा जीवं धनं प्रनायं ॥
दाहं अग्गि सु क्रम्म दारुन धरै आवस्य [4]बंदं करं ॥
सं रुद्धं जम जोग तिष्टत तनैं अर्द्धं पलं मध्ययं ॥
जीवी वारि तरंग चंचल धियं बिस्मत [5]अस्तंतरं ॥ छं० ॥ ४७ ॥
आसा अस्य सरोवरीय सलिलं पंषी वरं [6]सुद्धयं ॥
सुष्यं दुष्यय मध्य वृच्छ तवयं साषास्य चै गुन्नयं ॥
मोहं पत्तय रत्त वृन्नव क्रमे फूलं फलं धारनं ॥
एकाश्रय सँतोष दोष तिगुना अस्याय वा निर्गुनं ॥ छं० ॥ ४८ ॥
यों भूतं आभूत वर्ष सु सतं आयुर्बलं अद्भुतं ॥
तेषा अर्द्धं निसा गतं रवि उभै बाल्यैच वृद्ध गता ॥
प्राप्तं जोवन रत्त मत्तय रसं व्याधं क्रुधं बंधनै ॥
ना भूतं संसार तारन गुने [7]संभार निस्तारयं ॥ छं० ॥ ४९ ॥

## इस प्रकार मूर्छा जगने पर पृथ्वीराज का गन्धर्व यंत्र का जप करना जिससे मूर्छित लोगों का शिथिल शरीर चैतन्य होना।

दोहा ॥ ग्यान ध्यान अस्तुति करिय। भयसु प्रसन्नय देव ॥
राज सहित सामंत सब। जगे मूरछा एव ॥ छं० ॥ ५० ॥
गंध्रव मंत्र सुइष्ट [8]जिय। आराध्यौ प्रथिराज ॥
[9]बरुन दोष तन ताप गय। उठि निद्रा जनु भाज ॥ छं० ॥ ५१ ॥

(१) ए. कृ. को.-जल गंग। (२) ए. कृ- को.-त्वमे। (३) ए.-सस्सी।
(४) ए. कृ. को.-सवदं। (५) ए. कृ. को.-नर। (६) मो.सुठयं।
(७) मो.-संसार। (८) ए. कृ. को.-हुअ। (९) ए. कृ. को.-वरन।

## पृथ्वीराज का सोमेश्वर को सिर नवाना।

पद्धरी ॥ प्रथिराज राज सिर नामि जाइ। जानंत मरम तुम सकल राइ ॥
सरिता रु ताल वापी अन्हाइ। निसि समय बरुन तन धरिय पाइ ॥
छं० ॥ ५२ ॥
सरवरिय केलि सोइत्त [1]आइ। पाताल ईस क्रीलै सुभाइ ॥
सुमिरै न नाम सन सुद्ध [2]ध्याइ। उपजै सु विघन कै धर्म जाइ ॥
छं० ॥ ५३ ॥
भौसेन तब्ब तहँ एक ठाइ। करि वेद पठन तहँ विप्र गाइ ॥
करि होम जाप किन्नह पराइ। भए सुद्ध पाय गए तन [3]पुलाय ॥
छं० ॥ ५४ ॥

## सोमेश्वर को लिवा कर पृथ्वीराज का राजमहल में आना।

दूहा ॥ बरुन दोष मेंट्यौ सुप्रथु। ग्रेह संपते आय ॥
देषि पराक्रम सोम न्रप। फूल्यौ अंग न माय ॥ छं० ॥ ५५ ॥

## इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके वरूण कथा नाम अड़तीसमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ ३८ ॥

(१) ए. कृ. को.-पाइ।
(२) ए. पाइ, कृ. को.- धाइ। (३) ए. कृ. को.-फुलाइ।

# अथ सोमबध सम्यौ लिष्यते ।

## ( उन्तालीसवां समय । )

### भीमदेव की इच्छा ।

कवित्त ॥ गुज्जर धर चालुक्क । भीम जिम भीम महाबल ॥
कोइ न चंपै सीम । कित्ति बर रीति अचंगल ॥
सोमेसर संभरिय । तास मन अंतर सल्लै ॥
प्रथीराज ढिल्लीस । रीस तस [1]अंतर बल्लै ॥
मिलि मंत तत्त बुझ्झवि मरम । करिय सेन चतुरंग सज ॥
धर लेउ आज दुज्जन दवटि । एकछत्र मंडोति रज ॥ छं० ॥ १ ॥

### भीमदेव का दिल्ली पर आक्रमण करने की सलाह करना ।

पद्धरी ॥ संभरिय राज गुज्जर नरेस । रत्तौ जु साम दानह [2]असेस ॥
[3]कालिंद कूल जंगलिय जास । प्रथिराज अकस रष्षै इलास ॥छं०॥२॥
चंपौ जु अप्प उर रषै डंस । मन मध्य भीम इम भूमि गंस ॥
हारे जुआरि कलमलिय [4]षेल । चालुक्क चित्त इम [5]मिलन सेल ॥
छं० ॥ ३ ॥
कुलटा छयल्ल जिम मिलन हेत । इम षगन षेत चहुआन चेत ॥
जिम चंद सूर मनि राहु केत । कलमलिय चलिय उर भीम तेत ॥
छं० ॥ ४ ॥
रानंग देव झाला नरिंद । बुल्यौ सु राइ चालुक्क इंद ॥
[6]तमि कह्यौ ताम हौ इतत रोस । झलहलत अग्गि ज्यों जग्गि कोस ॥
छं० ॥ ५ ॥
बुल्लाइ सब्ब भर इक्क ठौर । चढ़िवाइ वेगि बर करौ दौरि ॥
षेलंत नारि नर लेइ गढ्ढ । इम लेउ भूमि षल षग्ग बढ्ढि ॥छं०॥६॥

---

( १ ) मो.-अंबर । ( २ ) ए. कृ. को.-अरेस । ( ३ ) मो.-काल्यंद ।
( ४ ) ए. कृ. को.-ब्रेत । ( ५ ) ए. कृ. को.-मलन । ( ६ ) मो.-मत ।

जिम करिव बाल घर मिटत धूरि। तिम इला आउ चहुआन चूरि ॥
भज्जंत भील जिम घर सुहाल। संभरिय भूमि इम करों हाल ॥
छं० ॥ ७ ॥

कवित्त ॥ बोलि कन्ह कहौं नरिंद। रानिंग राज बर ॥
चौरा सिम जयसिंघ। बीर धवलंग देव धर ॥
धौल हरै सुरतान। बीर सारँग मकवानं ॥
जूनागढ़ तत्तार। सार लग्यौ परवानं ॥
मत मंति सज्जि चालुक्क भर। पुव्व बैर सात्यौ हियैं ॥
केतीक बत्त संभरि धरा। रहै रंग चच्चर कियैं ॥ छं० ॥ ८ ॥

गाथा ॥ सोझत्ती रन जित्ता। केवा किन्न संभरी राजं ॥
[1]तं केलि कलहंतं। सज्जै हूल षग्ग [2]मग्गायं ॥ छं० ॥ ९ ॥

## सब सरदारों का कहना कि वैर का बदला अवश्य लेना चाहिए।

कवित्त ॥ बोली राव रानिंग। बोलि चौरासिम भामं ॥
स्यामा स्याम नरिंद। भीर कढ्ढी रन थानं ॥
अति उदार अति रूप। भूप साइं रन रष्षन ॥
चाहुआन बरसिंह। [3]षिभ्भयौ बड़वानल भष्षक ॥
जै जैत कित्ति संसै न करि। सुबर बैर कढ्ढौ विषम ॥
भारथ्थ कथ्थ भावै भवन। सुभर मुत्ति लभ्भै सुषम ॥ छं० ॥ १० ॥

दूहा ॥ सुषम पिंड संग्रहिय बर। जुग जोग [4]नह लभ्भ ॥
हिम ग्रीषम पावस सु तप। करै बीर प्रति अभ्भ ॥ छं० ॥ ११ ॥

## भीमदेव के सैनिक बल की प्रशंसा।

भुजंगी ॥ करै बीर बीरं सु बीरं प्रकारं। लगे राह चहुआन सो जुद्ध सारं ॥
सु रावत्त रत्ता अभीरत्त कोनं। करै षेत भीमंग कौ सोन जोनं ॥
छं० ॥ १२ ॥

---

( १ ) ए. कृ. को., "तकेलि कुलहंता"। ( २ ) ए. कृ. को.-मग्गाइं।
( ३ ) मो.-षिज्यौ। ( ४ ) ए. कृ. को.-नहिं।

करै कोन जमजोति जोत्यं प्रकारं । गनै कोन वेलू सु गंगा प्रकारं ॥
गिनै कोन तारक्क ते [1]तेज भोरैं । लरै कोन चालुक्क सो जुद्ध सोरैं ॥
छं० ॥ १३ ॥

## भीमदेव की सेना का इकट्ठा होना ।

गाथा ॥ फट्टै पुड़ु फुरमानं । धाये धराजित्त जिताइं ॥
इम जुट्टे सब सेनं । ज्यों भू नीर वढ्ढि सरताइं ॥ छं० ॥ १४ ॥

## भीमदेव की सेना की सजावट और सैनिक ओजस्विता का दृश्य ।

विअष्परी ॥ जुट्टे दल पहु पंग [2]अपारं । हैगै वर भर लब्भि न सारं ॥
बनै हयं पय पंष समानं । षह भूमी जनु पंष उड़ानं ॥ छं० ॥ १५ ॥
गज गज्जै गज्यौ जनु नीरं । भद्दव बद्दल जानि समीरं ॥
दिषियै सूर नूर षह पूरं । संध्या सागर [3]नूर करूरं ॥ छं० ॥ १६ ॥
चल्लै मल्ल मंग मल्हारे । धावैं धर पग पाहर कारे ॥
कच्छे कच्छै बंधै डोरी । चंदन षोरि षिलै जनु होरी ॥ छं० ॥ १७ ॥
जिन पग भूमि न ढिल्लैं कोई । विचरै लरै जानि जम दोई ॥
पाइक पग पिन्नै जनु नठ्ठं । षंडा कढ्ढि बढ़े गज [4]दठ्ठं ॥ छं० ॥ १८ ॥
गोरी बिन तिन लोह न छिज्जै । धार अनी कर वर ठेलिज्जै ॥
चंचल अस्वह [5]नंषत सूरं । सूर तेज जिन मुष्ष सनूरं ॥ छं० ॥ १९ ॥
बंकी भोंह भयंकर नैनं । फूली बंबर लग्गे गैनं ॥
रत्ते [6]स्वामि भ्रम्म रस रंगं । जोग जुगति मन चढ्ढत जंगं ॥
छं० ॥ २० ॥

नेह न देह न माया ग्रेहं । चिंतत सदा ब्रह्म मन लेहं ॥
तेग त्याग मन मंड न अंगं । सुब्भत सेन मनों सुभ्र गंगं ॥ छं० ॥ २१ ॥
गढ्ढ परे न्रप गाहत गढ्ढं । जिम वाराह मोथ रस दढ्ढं ॥

---

(१) मो.-मेज । (२) ए. कृ. को.-प्रपारं । (३) ए. कृ. को.-सूर ।
(४) मो.-वढ्ढं, वट्ठं । (५) मो.-जनुंषत । (६) मो.-साम ।

औगुन अंग न स्वामित जंगं। ज्यों सह गोन दुहागिल रंगं ॥
छं० ॥ २२ ॥
यों आतुर रत्ते षग मग्गं। ज्यों कुलटान छैल मन लग्गं ॥
दसहू दिसि दारुन दल बढ्ढं। ज्यों धुर बद्दल भद्दव चढ्ढं ॥छं० ॥ २३ ॥
सिलह सज्जि बढ्ढे बल बंकं। रीछ लंगूर मनों कपि लंकं ॥
दिष्षत सेनह नैन भुलाई। मानहुं साइर [1]पार डुलाई ॥ छं० ॥ २४ ॥
अमरसिंह सेवर परिमानं। भैरूं भट्ट तत्त बुधि जानं ॥
बंभन लीला लच्छिन मंडे। देव क्रंम सब बंधि रु छंडे ॥ छं० ॥ २५ ॥
सांम रूप सेवर परिमानं। दान रूप बर भट्ट सुजानं ॥
भेद रूप दुज राज वकारं। डंड रूप चारन आकारं ॥ छं० ॥ २६ ॥
लीने भीम संग चव मंची। दुष्ट अरिष्ट रमे जिन [2]जंची ॥
सुर्ग मृत्यु, पाताल सुसंकं। अस आडंबर मंडत कंकं॥ छं० ॥ २७ ॥

## भोलाराय भीम का साम दाम दंड और भेद स्वरूप अपने चारों मंत्रियों को बुलाकर उचित परामर्श की आज्ञा देना।

दूहा ॥ साम दाम अरु भेद करि। निरनै दंड रु सार ॥
च्यारि दूत चतुरंग मन। वर सिघंन आकार ॥ छं० ॥ २८ ॥
ए बुलाइ चालुक्क बर। मंची भोरा राज ॥
अमरसिंह सेवर प्रसन। मंच जंच गुन काज ॥ छं० ॥ २९ ॥
[3]इनहिं समीप बुलाइ करि। बोलिय भीम नरिंद ॥
ज्यों तुम जंपौ [4]त्यौं करौं। तुम [5]छत मो सुख [6]निंद॥ छं० ॥ ३० ॥

## मंत्रियों का कहना कि इस कार्य्य में विलंब न करना चाहिए।

जंपि सु मंची मंच तब। सुनि भीमंग सुदेव ॥
धरती वर पर अप्पनी। लेत न कीजै [7]छेव ॥ छं० ॥ ३१ ॥

---

( १ ) ए. कृ. को.-पाइ।
( २ ) ए.-मैंत्री। ( ३ ) मो.-इनह। ( ४ ) ए. कृ. को. ज्यौ।
( ५ ) मो.-बत। ( ६ ) ए. कृ. को.-न्यंद। ( ७ ) ए. कृ. को.-सेव।

## राज्य प्राप्त करने की लालसा से गत भीषण घटनाओं का ऐतहासिक उदाहरण ।

साटक ॥ भूमीनं धर ध्रम्म क्रम्म [1]निरतं, बंध्यो बधं पाडवं ॥
भूमी काज दधीच आस मृगया, नित्तं बज्रं कारनं ॥
केकइयं भुअ काज रामय बनं, दसरथ्थ मंगे बरं ॥
सा भूमी क्रित कारनेव सरसा, स्नेहायय भूमयं ॥ छं० ॥ ३२ ॥

## पुनः मंत्रियों का आख्यान कहना ।

कवित्त ॥ जा जीवन जग पाइ । आइ अवनी रस रंगह ॥
जो जा जीवन वलह । विनोद रषह मन पंगह ॥
जा जीवन कज्जह । कपूर पूरन प्रभु कोकह ॥
जा जीवन आरंभ । किति सा ध्रम्म सु रोपह ॥
जिहि काज जियन तप जप करहि । भमर गुफा साधहिं अवस ॥
तिहि जियन [2]त्यागि मंडय कलह । तौ भूमिय लब्भै सु [3]रस ॥
छं० ॥ ३३ ॥

दूहा ॥ सो जीवन इम पहुनि करि । अच्छित सती समान ॥
चावहिसि नष्षै निडर । वौ लब्भै [4]मिम पान ॥ छं० ॥ ३४ ॥

## भोलाराय का सेन सज कर तय्यारी करना ।

सुनत मंत चल्लिय न्रपति । सज्जि सेन चतुरंग ॥
जनु बद्दल षह उन्नए । दिठ्ठ न परत [5]नभंग ॥ छं० ॥ ३५ ॥

## सेना के जुड़ाव का वर्णन

अरिल्ल ॥ हाला हलं मिलत्तं सेनं । [6]ज्वाला मलि [7]ज्वालाह क्रत्तनं ॥
दैवत देव बंधि चतुरंगी । है हिलन्न हिंदू दल [8]नंगी ॥ छं० ॥ ३६ ॥

---

(१) मो.-सरसं । (२) मो.-काज ।
(३) मो.-सर । (४) ए. कृ. को.-पिम ।
(५) ए. कृ. को.-भमंग । (६) मो.-क्षाला ।
(७) मो.-क्षालाह । (८) ए. कृ. को.-लग्गी ।

गाथा ॥ सो चतुरंगय सेनं। हय गय सज्जि बीर उर रेवं ॥
अरुनोदय गुन मंतं। जानिज्जै सूरतं बीरं ॥ छं० ॥ ३७ ॥

## भीमदेव के सिर पर छत्र की छाया होना।

उठ्यौ छच छिति राज सिर। चिषत बीर रस पान ॥
यों सब सेना रज्जियैं। ज्यौं जोगिंद जुवान ॥ छं० ॥ ३८ ॥

## कवि की उक्ति कि मंत्री सदैव भला मंत्र देते हैं परन्तु वे होनहार को नहीं जानते।

कहहि मंच मंचिय सुमति। विधि विधि सुविधि न जान ॥
कै भंजै कै रंजई। कै [1]दिवत्त प्रमान ॥ छं० ॥ ३९ ॥

## सेना का श्रेणीवद्ध खड़ा होना।

आनिअ [2]अक्षित साल गुन। विधि चालुक्क सयन्न ॥
पुब्ब बैर सोझित्ति कौ। झिरि भंजै रिन तन्न ॥ छं० ॥ ४० ॥

पंच सहस पंचौ सुक्रत। पंचौ पंच प्रक्षत्त ॥
पंच रष्षि पंचौ ग्रहैं। तौ भारथ्थ सु जित्त ॥ छं० ॥ ४१ ॥

## सेना समूह का क्रम वर्णन।

दूहा ॥ सली मिली कज्जल वरन। भेक भयानक भंति ॥
तिन अग्गैं धर मँडे। तिन अग्गें गज पंति ॥ छं० ॥ ४२ ॥

## उक्त सनासमूह की सजावट के आतंक की पावस ऋतु से उपमा वर्णन।

माधुर्य ॥ गज पंति चल्लिय जलद हल्लिय गरज नग घन भुल्लियं ॥
हल हलन घंटन घोर घुंघर नाग दुब्भर डुल्लियं ॥
गत लग्गि गिरवर पुरहि तरवर हलहि धरवर धाहही ॥
झलकंत दंत कि पंत बग घन धाम कल सति गावही ॥ छं० ॥ ४३ ॥

---

(१) ए. कृ. को.-देवत्त। (२) मो.-अनीति।

गज बहत मदह्द [1]मनहुँ घन भद छुट्टि छिंछन उभ्भरै ॥
पग जोरि मोरि मरोरि मुर जनु दिष्षि सुरपति लुभ्भरै ॥
बनि पीलवाननि ढाल हालनि बनिय बैरष साजही ॥
मनु सिषर गिरि वर काम अंगन छत्र चमर कि राजही ॥
छं० ॥ ४४ ॥

अंध धुंधन चलत मग्गन सुनत बज्जन चल्लही ॥
वै कोट ओटन अगड़ मन्नत सिषर गिर रद झल्लही ॥
दल मुष्ष मंडिय मेंघ छंडिय मनहु सुरपति वज्जयं ॥
सुर सोम सोमह मभ्भ्भ मोमह ग्रेह तजि प्रज भज्जयं ॥ छं॥ ४५ ॥

परि देस देसन रौरि दौरिय सुनिय संभरि रज्जयं ॥
बर मंगि बाजिय सिलह संजिय [2]वहै भोरा अज्जयं ॥ छं० ॥ ४६ ॥

## इसी अवसर में मुख्य सामंतों सहित पृथ्वीराज का उत्तर की तरफ जाना और कैमास के संग कुछ सामंतों को पीठि सेना की तरफ आने की आज्ञा देना।

कवित्त ॥ उत्तर वै विजयंत। रोह रत्तौ प्रथिराजं ॥
सोमेसर ढिल्लीस। संग सामंत सुराजं ॥
षीची राव प्रसंग। जाम जहाँ घट भारिय ॥
देवराज बग्गरिय। भान भट्टी षल हारिय ॥
उद्दिग्ग बाह [3]पग्गार भर। बलिय राव बलिभद्र सम ॥
इत्तनें रष्षि कैमास सँग। कलह कूच किन्नौ सुक्रम ॥ छं० ॥ ४७ ॥

## पृथ्वीराज के चले जाने पर उन सब सामंतों का भी चला जाना जिनके भुजबल के आश्रित दिल्ली नगर था।

दूहा ॥ जिन कंठन ढिल्ली नयर। ते रष्षे प्रथिराज ॥
रसित स्वामि अभ्यंतरह। कलह न [4]इच्छन काज ॥ छं० ॥ ४८ ॥

---

(१) मो.-मनल। (२) मो.-वहौ।
(३) ए. कृ. को.-पागार। (४) ए. कृ. को.-इछत।

सुनत पुकारह छोह छकि। सत्तिय सत्त प्रमान ॥
चढ़त सोम चढ्ढे हयन। बिंटि नछिचन भान ॥ छं० ॥ ४९ ॥
रन बन घन सोमेस सुत। सज्जि सेन चतुरंग ॥
को विद गुन मन ज्यौं रमत। ज्यौं भर जानत जंग ॥छं०॥५०॥

## उसी समय पूर्व वैर का बदला लेने के लिये भीमदेव का अजमेर पर चढ़आना, प्रातःकाल की उसकी तैयारी का वर्णन।

कवित्त ॥ नाग कलं मलि भार। सार सज्जत रन रज्जन ॥
दै दुवाह चालुक्क। भीम भारथ सों लग्गन ॥
सोझत्ती बर बैर। बहुरि हालाहल मच्च्यौ ॥
भरन पहुंचिय [1]आव। लेष लंघै को रच्यौ ॥
करि [2]न्हान दान इष्टं सु जप। भट अभंग सज्जे समुद ॥
विगसंत नयन दिय बयन। मनों प्रात फुल्लै कुमुद ॥छं० ॥ ५१ ॥

## इधर कन्ह और जैसिंह के साथ सोमेश्वर का भीमदेव के सम्मुख युद्ध करने के लिये तय्यार होना।

कुसुम जुद्ध कुसुमेक। कुसुम संद्यन कुसुमेकह ॥
आदि जुद्ध संपनौ। दैव बच्यौ दुति देकह ॥
संभरि वै संभरिय। राज सोमेसह कन्नं ॥
उत्तर दिसि प्रथिराज। गयौ उत्तर दिसि मन्नं ॥
जै सिंह देव जै सिंह सुअ। धुअ प्रमान पय [3]डड षरौ ॥
इल अचल अचल लग्गन नदिय। गरिल ग्गागर उब्भरौ ॥
छं० ॥ ५२ ॥

## सोमेश्वर की सेना की तय्यारी वर्णन।

हनुफाल ॥ सजि सेन सोम अपार। सुनि सज्ज सेन प्रकार ॥
सोमेस सूर विचार। सजि चढ़े बीर जुझार ॥ छं० ॥ ५३ ॥

---

( १ ) ए. कृ. को.-आउ। ( २ ) मो.-कान्ह।
( ३ ) कृ. को. मो.-डंड।

*धरा धरा कंपिय भार । .... .... .... .... .... ॥
चढ़ि राइ चालुक पान । धर धरिय दिल्लि सुथान ॥ छं० ॥ ५४ ॥
सुनि श्रवन संभरि राज । बर बज्जि [2]विजयत बाज ॥
तन [3]चविधि तूल तरंग । विधि मंडि बीर विजंग ॥ छं० ॥ ५५ ॥
दल देषि सूर सुरंग । उर होत अरियन पंग ॥
ढलकंत ढिल्लिय ढाल । मधु माध नूत तमाल ॥ छं० ॥ ५६ ॥
छुटि अचग अच्छतुपार । पाहार फारि प्रहारि ॥
उड्डि इत्त तिड्डिय सेन । मनों राम लंका लेन ॥छं० ॥ ५७ ॥

## सैनिकों का उत्साह सोमेश्वर की वीरता और कन्हराय का बल वर्णन ।

कवित्त ॥ चिविध साज वड्डिय । अवाज भेरी कोकिल सुर ॥
भवर झुंड झंकार । चौर मोरह दुरंत बर ॥
बर बसंत सम बीर । नच्चि तोषार चिंभगिय ॥
[4]रन रत्तौ सोमेस । भीम भारथ अनभंगिय ॥
दल धरकि भरकि काइर सरकि । हरषि सूर बज्जिय करस ॥
कन्हा नरिंद प्रथिराज बिन । सुभर कंक मंडिय सरस ॥छं०॥५८॥

## युद्ध आरंभ होना ।

दूहा ॥ सुबर बीर मंड्यौ समर । रन उतंग सोमेस ॥
दै दुबाह [5]दुज्जन घरी । घरी सु अक्क तरेस ॥ छं० ॥ ५९ ॥

## कन्ह का वीरमत और तदनुसार सेनापति उसका व्याखान ।

कवित्त ॥ जा दिन जीव रु जम्म । क्रम्मता दिज जम पच्छै ॥
सुष्य दुष्य जय अजय । लोभ माया नन सुच्छै ॥

---

* यद्यपि यह पाठ मो.-प्रति में ५३ छंद का चतुर्थ चहण करके दिया हुआ है किन्तु अन्य तीनों ए. कृ. को.-प्रतियों में छ० ५३ के चतुर्थ चरण का "सजि चढ़े बीर सुझार" पाठ है । अतएव यह पाठ भेद नहीं हो सकता, आगे चल कर छंद भंग भी है—इस से मालूम होता है कि इसके साथ का दूसरा चरण लेखक की भूल से छूट गया है । ( २ ) मो.-विजयसु । ( ३ ) ए. कृ. को.-विधि ।
( ४ ) को. कृ.-नर, ए.-मर । ( ५ ) ए. कृ.-दुज्जर्न ।

काल कलह संग्रह्यौ। मोह पंजर आरुद्धौ॥
[1]मुगति मग्ग सुझ्झै न। ग्यान अंतह किन सुद्धौ॥
प्रतिव्यंब अंब अंबह जुगति। भुगति क्रम्म सह उद्धरै॥
केवल सु भ्रम्म [2]षिचिय तनह। कन्ह कंक जौ सुद्धरै॥ छं०॥ ९०॥
दूहा॥ बीर गज्जि गज्जिय विदुष। *नर निरदोष सदोष॥
संभरवै [3]संमर सुमति। न्रप लगि सुमत जमोष॥ छं०॥ ९१॥

## कन्ह की आंखों की पट्टी खुलना।

कवित्त॥ सजिय सकल सन्नाह। दाह जनु दंगल पट्टिय॥
सुमरि साह इक देव। द्रुवन दल देषि [4]दपट्टिय॥
छुट्टिय पट्टिय नयन। भइ दुंदभी गयन्ना॥
तेग वेग झम झमिय। मच्च आरीठ भयन्ना॥
फूलह सु धार धर कन्ह वर। कर पर छुट्टिय छह घरिय॥
पग सट्ठि नट्ठि भीमंग दल। बल अभूत कन्हा करिय॥छं०॥९२॥

## दोनों हिंदू सेनाओं की परस्पर ओजास्विता का वर्णन।

दूहा॥ काल चंपि बर चंपि कल। नर निर्घोष निसान॥
सुबर बीर हिंदुअ सयन। बर बीरा रस पान॥ छं०॥ ९३॥

## कन्हराय के युद्ध का पराक्रम वर्णन।

†कलाकल॥ कलहंतय केलि सु कन्ह कियं। जु अनंदिय नंदिय ईस बियं॥
नचि [5]नौ रसमं इक कन्ह भरं। मय मंचि भयानक अंत करं॥
छं०॥ ९४॥
झमकंत सु दंतन अस्सि भरी। जनु बिज्जुलि पब्बत मेघ परी॥
उड़ि धुंधरियं निय छाइ जनं। जनु सज्जिय [6]जुग्ग जुगद्दि पनं॥छं०॥९५॥

---

(१) क्व. को.-मुकाति, ए.-सुकाति। (२) ए. क्व. को.-छत्री। (३) ए.-संभर।
*ए. क्व. को.-नर निर षोस दोष। (४) ए.-दुपट्टिय, मो. को.-लपट्टिय।
(५) मो.-नौ रस में। (६) मो.-सज्जि।
†इस छंद को "को" प्रति में मधुराकल करके लिखा है और "मो" प्रति में भ्रमरावली करके लिखा है परंतु भ्रमरावली छंद यह है नहीं भ्रमरावली अथवा नलिनी छन्द ५ सगन का होता है पर इस छंद में केवल चारही सगन हैं।

वजि [1]डौरुअ डक्क निसान घुरं। जनु वीर जगावत वीर उरं ॥
दुअ सेन बलं असियो बरषी। नचि जुग्गनि षप्पर लै हरषी ॥
छं० ॥ ६६ ॥

[2]जिनके सिर मार दुआर झरै। बहु-यौ नन पंजर आय परै ॥
छं० ॥ ६७ ॥

कवित्त ॥ कहर भगर जिम षेल। ठेल सेलन सम ठिल्लहिं ॥
इक्क धुकत धर तुट्टि। *इक्क वल्लन गल मिल्लहिं ॥
इक्क कमंध उठंत। इक्क अंतन आलुझ्झहिं ॥
इक्क हथ्थ [3]पग झरहिं। टिक्कि षग[4]पग बिन भुझ्झहिं ॥
[5]तरफरत इक्क धर मीन जनु। रन रवन्न [6]छिचिन क-यौ ॥
घन घाइ घुम्मि घट धुक्कि धर। इम सु जुद्ध कन्हह [7]भि-यौ ॥
छं० ॥ ६८ ॥

## कन्ह राय का कोप।

किन्न दंति बिन दंत। सुभट सीसन बिन किन्निय ॥
हय किन्निय बिन नरनि। सेन भीमह करि झिन्निय ॥
[8]षुद्दा बिन किय काल। बाल बर बिगरिन दिष्षिय ॥
पल हारिय पल पूर। सूर कन्हा भय भिष्षिय ॥
कीनी सुकित्ति भूमी अचल। सचल सस्त्र सह झंझरिय ॥
मदमत्त गंध महियों [9]ढुरिय। मनों वाय वृच्छह गुरिय ॥ छं० ॥ ६९ ॥

दूहा ॥ सत्तह [10]आराधिय सुमहि। हरि दाढा ग्रन जान ॥
[11]सो संभरि सोमेस वर। सो कीनी पहिचान ॥ छं० ॥ ७० ॥

---

(१) ए. कृ. को.-डरुअ। (२) मो.-जिनें।

* मो.-इक्क वल भग्गल मिल्लहि।

(३) ए. कृ. को.-षग। (४) मो.-षग। (५) ए. कृ. को.-तरफंत।

(६) ए. कृ. को.-छत्री। (७) ए. कृ. को.-लन्यौ। (८) ए.. षुधा, कृ.-षुदया।

(९) मो.-ढुरत। (१०) ए. कृ. को.-आधारिय।

(११) ए. कृ. को.-से भरिवै सोमेस वर।

## अपनी सेना को छितर बितर देख कर भीम देव का रोस में आकर स्वयं युद्ध करना।

कवित्त ॥ मध्य रूप मध्यंत। मध्य [1]भ्रम्मन तन मोचन ॥
सिद्ध सुरध अनुरद्ध। वृद्ध वय कामति सोचन ॥
[2]पुच बिना बिन बंध। बल सु बंध्यौ भीमंदे ॥
सार सुक्रत आरद्ध। सुष्य लष्यं तंमंदे ॥
बंभनिय बिनै सद्धी सयन। *नय तरत्त रत्ती सुगति ॥
सोमेस सूर सोमेस सों। सार लग्गि बीरह सुभति ॥ छं० ॥ ७१ ॥

## कन्ह और भीम देव का परस्पर घोर युद्ध होना।

रसावला ॥ रसं बीर मत्ते, लरै लोह तत्ते। धुरा कन्ह मत्ते, रनं [3]रोस पत्ते ॥ छं० ॥ ७२ ॥
मनों काल [4]दंते, रसं रुद्र रत्ते। झरै फुल्ल पत्ते, विमानं विहत्ते ॥ छं० ॥ ७३ ॥
षगंगे विहत्ती, उड़ै गज्ज मुत्ती। असं मंस कत्ती, रुधी धार रत्ती ॥ छं० ॥ ७४ ॥
उमा हाथ कत्ती, उछारंत छत्ती। महा भीम मत्ती, इसी रुद्र रत्ती ॥ छं० ॥ ७५ ॥
तजै मोह वंसं, मिलै हंस हंसं। झरै अंत झूमी, मनों मेघ भूमी ॥ छं० ॥ ७६ ॥

## कवि की उक्ति।

कवित्त ॥ सघन घाय न्त्रिघाइ। †मन्यौ को मरन अहुट्टिय ॥
सूरबीर संग्राम। धीर भारथ्थ स जुट्टिय ॥
कोन षेत तजि गयौ। कोन हाऱ्यौ को जित्तौ ॥
लिषं अंक बिन कंक। कोन माया रस वित्तौ ॥

---

(१) मो.-भ्रम्मं। (२) ए. कृ. को.-पुत्रि।
* मो.-"नयन तरत तरती सुगति"। (३) मो.-सोम। (४ ए. कृ. को.-मत्ते।
† मो.-"मुन्यो कौमर आहुट्टिय"।

छह घरी श्रोन असिवर उद्धौ । धार मार रुधि धार चलि ॥
संजुत्त अग्गि धूमह सँजुत । [1]छलि बलि बीर बलिष्ट बलि ॥ छं ॥ ७७ ॥

## युद्ध स्थल की उपमा वर्णन ।

सिद्धि रिद्धि विथ्थुरिय । लुथ्थि पर लुथ्थि अहुट्टिय ॥
श्रोन सलिल बढ़ि चलिय । मरन मन किंकन जुट्टिय ॥
कलमल सिर वहि गुरिय । नयन अलि वास सु वासिय ॥
जंघ [2]मगर कर मीन । कच्छ षुप्परि षग चासिय ॥
पोइनी अंत सेवाल कच । अंगुलि पग करि झिंग झरि ॥
सोमेस सूर चहुआन रन । भीम भयानक जुद्ध करि ॥ छं० ॥ ७८ ॥

दूहा ॥ हय गय जुद्ध अनुद्ध परि । बहत सार असरार ॥
*मानों जालुग अंत कौ । आनि सँपत्तौ पार ॥ छं० ॥ ७९ ॥

## कन्हराय का भीम देव के हाथी को मार गिरना ।

कवित्त ॥ सोमेसर अरि सूर । ढाहि [3]दीनै [4]बरि वानै ॥
नल कूबर मनि ग्रीव । जमल भग्गा [5]तरु कान्है ॥
वे सराप नारद प्रमान । दरसन हर लद्धिय ॥
इन तमंग उत्तरै । सार कट्ठे बर बद्धिय ॥
त्रिघ्घात घात मत्तौ कलह ।असुर सुरन मत्तौ [6]महन ॥
कट्ठै सुरत्त कित्तिय सुभट । सु कविचंद [7]कित्तौ कहन ॥छं०॥८०॥

## दोनों सेनाओं में परस्पर घोर युद्ध ।

भुजंगी ॥ बजे बीर बीरं सु सारं षनक्कैं । महा मुक्ति बत्ते सु बीरं रनक्कै ॥
गजे बीर बद्दं करन्नाल सद्दं । सनाहं ससूरं बहै सार हद्दं ॥छं०॥८१॥
नचै जंग रंगं ततथ्थे तथंगं । [9]लचै रंक चित्तं मनं सूर [8]पंगं ॥
बढै बंक कंकं ससंकी धरानं । नगं नग्ग जुट्टे अमग्गं परानं ॥छं०॥८२॥

(१) ए. कृ. को.-बलि । (२) ए. कृ. को.-मकर ।
* ए. कृ. को. मनो जोग जुगत्ति को । (३) ए. कृ. को.-दीनो ।
(४) ए. कृ. को.-वर । (५) मो.-तर । (६) ए.-सहन ।
(७) मो.-कीरति । (८) ए. कृ. को.-जंगं ।
(९) ए. कृ. को.-चलै ।

ठनक्कंत घंटं रनक्के नफेरी। मया मोह दोषन्न हूरन्न [1]नेरी॥
धरं धार ढौरै ढंढोरें सु ढालं। मनों चक्र फेरैं कि पंकं कुलालं॥
छं० ॥ ८३॥

## जामराय यद्दव और उसके सम्मुख खंगार का युद्ध करना, दोनों की मतवाले हाथियों से उपमा वर्णन।

कवित्त॥ समर समुद भीमंग। मध्य वड़वानल राजं॥
चाहुआन चालुक्क। रोस जुट्टे बल साजं॥
दल दष्षिन जदु जाम। कलप अंती कर कुप्पौ॥
[2]ता मुष्षह षंगार। झार अग्गी झर रुप्पौ॥
बिरचे कि [3]महिष बलबंड बल। दल [4]चमूह चवदंत हुअ॥
न्त्रप काम जाम इक जहर झर। बहर रूप पिष्षे ति दुव॥ छं० ॥ ८४॥

रसावला॥ जदू जाम जोधं, षंगारं सरोधं। भरं भार क्रुद्धं, रमै रोस उद्धं॥
छं० ॥ ८५॥

करें केलि कंकी, धुते लज्ज पंकी। कहरं करारे, मनों मत्तवारे॥
छं० ॥ ८६॥

पियैं लोह छक्कं, बकै मार हक्कं। धरा धीर धूनें, फिरं अस्व हूनें॥
छं० ॥ ८७॥

विना दंत दंती, किए क्रुद्धवंती। गिरैं कूट कारे, झरैं रत्त धारे॥
छं० ॥ ८८॥

परैं [5]सार मारे, भयानं निनारे। हयं पाइ एकं, फिरैं षेत केकं॥
छं० ॥ ८९॥

दुअं मुष्प लग्गैं, डिगै नाति डिग्गैं। परैं लोह पूरं, गिनै नाति हूरं॥
छं० ॥ ९०॥

वहै श्रोन धारं, झरैं [6]झिन्न तारं। .... .... .... छं० ॥ ९१॥

## उक्त दोनों वीरों की मदान्ध बैल से उपमा वर्णन।

(१) ए. कृ. को.-भेरी। (२) मो.-तसु। (३) ए. कृ. को.-वलष।
(४) ए. कृ. को.-समूह। (५) मो.-मार। (६) ए.-फिरन, कृ. को. मो.-झिरन।

गाथा ॥ यों लग्गे रन सूरं। ज्यों मत्त [1]वृषभ रोस रंगाइं ॥
गरजैं धर षुर षुंदे। तक्कैं घाइ अप्प अंगाइं ॥ छं० ॥ ९२ ॥

## इन वीरों का युद्ध देख कर देवताओं का विस्मित होना और पुष्प वृष्टि करना।

दूहा ॥ अंमर धर पन्नग असुर। पिषि सह रष्षित नैन ॥
सुमन ससंभ्रम पिष्षि क्रम। सुमन स [2]वृष्टिय गैन ॥ छं० ॥ ९३ ॥
सघन घाइ घूमत विघट। षिलै कि पन्नग मंच ॥
विस भोए डंविस सबल। [3]सगति नहीं जुग [4]जंच ॥ छं० ॥ ९४ ॥

## सोमेश्वर जी के वाम सेनाध्यक्ष बलभद्र का पराक्रम वर्णन।

कवित्त ॥ वाम अंग सजि संग। बलिय बलिभद्र विरचि रन ॥
सेत चमर गज सेत। सेत गज झंप करनि गन ॥
सेत हयन गज गाह। घंट घूंघर घनघोरं ॥
वष्पर पष्पर जीन। सार दद्दुर दल रोरं ॥
गज गाज बाजि नीसान धुनि। अति उब्भर दल जोर वर ॥
बजि लाग राग सिंधू स धुनि। करन सु उयल्ल [5]पत्थल्लधर ॥ छं० ॥ ९५ ॥

## भीम देव की सेना का भी मावस की रात्रि के समान जुट कर आगे बढ़ना।

दूहा ॥ पावस मावस निसि धुनिय। सजि सारंगी आइ ॥
षिभिर षेत घन घाइ मिलि। जानिक लग्गी लाइ ॥ छं० ॥ ९६ ॥

## सोमेश्वर जी की तरफ के बहुत से *कछवाहे वीरों का मारा जाना

(१) मो.-मनयं रोसं। (२) मो.-द्राष्टिय।
(३) मो. सकति,। (४) ए.-तंत्र। (५) मो.-पथ्थ।

* कछवाहा क्षत्रियों की एक जाति विशेष को कहते हैं। वर्तमान जैपुर राज्य उसी वंश में है। कवि ने इस कछवाहा शब्द के लिये प्रायः कूरंभ शब्द प्रयोग किया है जो कि कूर्म्म (कच्छप, कछुवा) शब्द का अपभ्रंस है।

भुजंगी ॥ मिले सेन [1]छूरं करूरं करारे। छुटै बान कम्मान करि बार धारे॥
परैं कत्तियं घात निरघात बीरं। फिर रुंड मुंडं तनं तच्छ [2]नीरं॥
छं० ॥ ९७ ॥

उड़ैं दंत सुंडं भसुंडं निनारे। मनों कज्जलं कूट अहि चंद दारे॥
उड़ै टोप टूकं गुरज्जं प्रहारे। मनों छूर सीसं षसे चंद तारे॥
छं० ॥ ९८ ॥

भई तीरयं भीर अप्रेव मानं। सरं पंजरं पथ्थ षंडेव जानं॥
मिले सेल भेलं भएकं भयंती। कुटे धान मानों धनं कूटकंती॥
छं० ॥ ९९ ॥

रजं रज्ज रज्जे सुरज्जे अनूपं। रमैं जानि वारंत भूपाल भूपं॥
जिनं कछ्छ वच्चं धरं ध्रम्म धारै। तिनं झल्लियं षग्ग अरि सस्त्र झारै॥
छं० ॥ १०० ॥

जिते काछवाचं जितं ध्रम्म धारी। तिनं ठिल्लियं भार भर भीर फारी॥
धरं धुक्कियं धार कूरंभदेवं। सुभै सस्त्र सज्या मनों संत नेवं॥
छं० ॥ १०१ ॥

## भीमदेव की सेना का चारों ओर से सोमेश्वर को घेर लेना।

दूहा ॥ दच्छिन पच्छिम वाम दल। वृत्त अनुद्धिय सार॥
गोल गहर गाजी अनी। सोमेसर अरि भार॥ छं० ॥ १०२ ॥

## उस समय चहुआन बीरों का जीवन की आशा छोड़ कर युद्ध करना।

गाथा ॥ बज्जे रन रनतूरं। गज्जे गहर छूर षल चूरं॥
मंडे निजर करूरं। छंडे मरन मोह साछूरं॥ छं० ॥ १०३ ॥

## सोमेश्वर और भीमदेव का परस्पर साम्हना होना।

साटक ॥ पिष्षेयं सोमेस गुज्जर धनी, मचकंदु निद्रा तयं॥
जलधेयं गंजाल कोपित वलं, हालाहलं नैनयं॥

---

(१) ए. कृ. को.-सारं। (२) मो.-तीरं।

जो वंड करवान कर्णित दलं, अर्ज्जुन आयातयं ॥
श्री बीरं चहुआन वानति बलं, चालुक्क संघातयं ॥ छं० ॥ १०४ ॥

## भीमदेव और सोमेश्वर दोनों की सेनाओं का परस्पर युद्ध करना।

भुजंगी ॥ बढ़े बान चहुआन चालुक्क षेतं। महा मंत्र विद्या गुरं सुक्क जेतं॥
घने घोर नीसान गज्जे गहारं। उठे जानि प्रासाद बर्षा [1]प्रहारं ॥
छं० ॥ १०५ ॥

बजी भेरि भंकार नफ्फेरि नादं। तड़क्कंत बिज्जू करन्नाल सादं ॥
छुटी बान जंची उड़ी गेन अग्गी। [2]महादेव बीरं चषं निद्र भग्गी॥
छं० ॥ १०६ ॥

सहन्नाइ सिंधू सुरं हर्ष वीरं। नचें ताल संमाल वेताल भीरं ॥
नचें न्रत्य नीसान नारद्द धाई। चढ़ी व्योम विम्मान अपछरि सुहाई॥
छं० ॥ १०७ ॥

जके जष्य गंधर्व कौतिग्ग हारी। प्रलैकालयं ष्याल [3]ष्यालं विचारी ॥
दुवं दिग्गपालं दुवं छत्रधारी। दुवं ढाल ढिंचाल मल्लं करारी ॥
छं० ॥ १०८ ॥

दुअं [4]तबल दारं दुवं बिरद वानं। दुअं भूमि संघार हिंदू हदानं ॥
दुअं सूर पूतं दुअं [5]कस्य पाए। दुअं दंद दारुन्न बाजे बजाए ॥
छं० ॥ १०९ ॥

दुअं लोह मेवाड़ मंडूर मानं। दुअं हंकि हंकार बट्टे व रानं ॥
दुवं सैन स्याही जलं बद्दलानं। दुअं गज्ज गुम्मानयं तेज भानं ॥
छं० ॥ ११० ॥

रची चच्चरी लोह डंडं डरारी। प्रवत्तीय वेरा अचंती करारी ॥
[6]सरं जाल भालं भिदै जंच जीवं। हयं हीस मंडे गरज्जे करीवं ॥
छं० ॥ १११ ॥

(१) मो.-पहारं। (२) ए. कृ. को.-महाबीर देवं।
(३) को.-षत्री, ए. कृ. को.-क्षत्री। (४) ए.-तन्न, कृ. को.-तत्व।
(५) को.-अस्व, ए. कृ.-अस्य। (६) ए. कृ. को.-रसं।

तुटै हड्ड मंसं धरंगं अभंती। गहै अंत गिद्धी गयंनं भमंती ॥
उछैं छीछ तारं अपारं उतंगं। सुरं दृष्ट बंधूक पूजं [1]जुतंगं ॥
छं० ॥ ११२ ॥

छटें मझ्झ सभ्भं नरं केक कच्चे। लरें जंग हथ्थं बिना केक रच्चे ॥
उड़ै षुप्परी षग्ग झारं करारी। मनों चंद सूरं दधी पूज धारी ॥
छं० ॥ ११३ ॥

किते घाइ अघघाइ घट घूम लुट्टैं। [2]तिनं जम्म म्रनं क्रमं बंध छुट्टैं॥
किते लोह छक्के रनं भूमि घूमैं। तिनं वास वैकुंठ कै ठाम धूमैं ॥
छं० ॥ ११४ ॥

जिते अंग अंगं परे टूटि न्यारे। तिनं उप्पजै मुक्ति कै भूम त्यारे ॥
कहै कव्वि वष्यान किं वर्नि तेनं। फलै [3]कृष्षि पच्छं मरनं जितेनं॥
छं० ॥ ११५ ॥

कवित्त ॥ हालाहल वित्तयौ। सार मत्तौ झोलाहल ॥
जुग्गिनि जय जय जपहिं। पस्सु पंषिन कोलाहल ॥
धर परंत ढुरि धरनि। उत्त मंगत्तिहि कारहि ॥
झर झरंत षग्गाह। बीर डंकिनि ढक्कारहि ॥
महि मच्चि महूरत मरन रन। सद्द जाइ जय सुर करिय ॥
चहुआन सूर सोमेस रन। षंड षंड तन झरि परिय ॥छं०॥११६॥

## अपना मरण निश्चय जान कर सोमेश्वर का अतुलित वीरता से युद्ध करना और उसका मारा जाना ।

हय गय नर भर परिय। भिरिय भारथ सम्मानं ॥
सोमेसर संचयौ। मरन निहचै उनमानं ॥
रत्त रंग सवरंग। जंग सारह उभ्भारै ॥
हक्कि मार धकि सार। झुम्मि झग सार [4]सु रारै ॥
कलहंत कंक अनभूत हुअ। उड़हि हंस हंसन मिलहि ॥
तन तुट्टि रुधिर पल हड्ड सन। कै कमंध उठि रन षिलहि ॥छं०॥११७॥

(१) ए. कृ. को.-भुतंगं। (२) मो.-तनं। (३) ए.-ऋष्षि। (४) मो.-सुसारै।

## सोमेश्वर के साथ मारे गए हाथी घोड़े पदाती एवं रावत सामंतों की संख्या कथन ।

बाजि नंषि सोमेस । सहस बर इक्क प्रमानं ॥
[1]तिन मध कहि पंचास । बीर भारथ भरि पानं ॥
तीन तीस षट परे । पऱ्यौ सोमेसर षेतं ॥
गिद्धि सिद्धि वेताल । कंक बंध्यौ सिर नेतं ॥
लभ्भी सु मुगति अदभुत जुगति । हंस हंकि हंसह मिल्यौ ॥
सोमेस करी सोमेस गति । पंच तत्त पंचह मिल्यौ ॥ छं० ॥ ११८ ॥

## सोमेश्वर का मरना और भीमदेव का घायल होकर मूर्छित होना ।

दूहा ॥ जुझ्झि पऱ्यौ सोमेस धर । डोला चालुक राय ॥
दुहूं सेन झरि धर परे । बजी बत्त षग चाइ ॥ छं० ॥ ११९ ॥
नए भृत्य न्रप रिष्षि के । ज्यों फिरि करिहैं झुझ्झ ॥
चतुरानन चिंता भई । नर भारथ्थ अबुझ्झ ॥ छं० ॥ १२० ॥

## सोमेश्वर को मुक्ति सहज ही मिली ।

गाथा ॥ जा [2]मुक्तिं जोगिंद । कालं काह ध्रम्म ध्रमाइं ॥
सा मुक्ती सोमेसं । इक्क छिने लभ्भियं राजा ॥ छं० ॥ १२१ ॥
भूमी भरंत भरयं । कलयं कर कथ्थि कथ्थेवं ॥
जै जै जंपि जगत्तं । है है नभ्भ सद्द सुर यायं ॥ छं० ॥ १२२ ॥

## पृथ्वीराज का सोमेश्वर की मृत्यु सुन कर भूमि शय्या धारण करना और षोड़सी आदि मृत्युकर्म्म करना ।

कवित्त ॥ सुन्यौ राज प्रथिराज । भूमि सिज्जा अवधारिय ॥
तात काज तिन पिंड । दान षोडस विचारिय ॥
भद्द मद्द सहयौ । राज गति अब्ब प्रकारं ॥

(१) मो.-तिन मध्य सु पंचास ।    (२) ए. कृ. को.-मुक्ति, मुक्ति ।

द्वादस दिन प्रथिराज। भूमि सज्या संथारं॥
विन भोग भोज इक टंक करि। सुहथ दान दिय राज बर॥
दिन्नौ न कोइ दैहै न कोइ। इतौ दान जनमंत नर॥छं०॥ १२३॥

## पृथ्वीराज का भूमि गो स्वर्णादि दान करना और पण करना कि जब तक भोराराय को न मार लूंगा न पाग बाधूंगा न घी खाऊंगा।

अट्ठ सहस दिय धेंन।। *तब प्रथ्थी विधि धारिय॥
हेम श्रृंग षुर हेम। तौल द्वादस हिमसारिय॥
जुगति जुगति विधि नान। दान षोड़स विस्तारं॥
तात वैर संग्रहन। लेन प्रथिराज विचारं॥
घृत मुक्कि पाघ बंधन तजिय। सुव्रत बीर लीनौ विषम॥
चालुक्क भीम भर गंजिके। कढ़ौ तात उदरह सुषम॥ छं० ॥१२४॥
अरिल्ल॥ धिग ताहि ताहि जीवन प्रमान। सध्यौ न तात बैरह बिनान॥
राजिंदु दृष्टि रग तेत नेन। बध्यौ सु रोसु उर उमडि गेन॥ छं॥१२५॥

## पृथ्वीराज का भोराराय पर चढ़ाई करने की इच्छा करना परन्तु मंत्रियों का पृथ्वीराज को अजमेर की गद्दी पर बैठाने का मंत्र देना।

दूहा॥ सजन सेन चाहै न्रपति। बैर तात प्रथिराज॥
पाठ पुब्ब बैठन मतौ। पच्छ सु जुद्दह काज॥ छं० ॥ १२६ ॥

## पृथ्वीराज का राज्याभिषेक।

कवित्त॥ बोलि बिप्र प्रथिराज। तत्त बुद्धी अधिकारिय॥
राज क्रंम सब जान। ध्रम्म क्रम्मह तन धारिय॥
जग्य जाप मति जोग। क्रम्म बंधन बल बंधन॥
दिषत [1]मुष्ष जनु [2]ब्रह्म। पाप भंजन जन सज्जन॥

* मो.-"तब प्रथिराज सुधारिय" पाठ है।

(१) मो.-सुष्ष। (२) मो.-ब्रिम्म।

जोगिंद जोग पुज्जै नहीं। काल चिदस जानै सुमति ॥
सासँति सूर सोमह करन। सुविधि सूर मंडी सुभति॥ छं० ॥ १२७॥

दूहा ॥ राज विप्र बोले सुव्रत। जजन सुजग्य पविच ॥
तच कोइ पुज्जै नहै। क्रम बारन बर मिच ॥ छं० ॥ १२८ ॥

## पृथ्वीराज का दरबार में बैठना और विप्रों का स्वस्तयन पढ़ कर तिलक करना।

पद्धरी ॥ आएसु विप्र दरबार बार। [1]साधंत जोग मति सिद्ध [2]सार ॥
मतिवंत [3]रत्ति प्रथमीत जोग। जुग जगति सेव तिन [4]देन भोग॥
छं० ॥ १२९ ॥

पूजै प्रकार [5]साधन अनेव। तिन प्रसन होइ तन मद्धि देव ॥
देषेति बिप्र इन विधि प्रकार। जानंत बुद्धि तत्ती प्रचार॥
छं० ॥ १३० ॥

महि मगन मंडि नहिं निकट फंद। दिष्यंत देह आनंद कंद ॥
प्रथिराज इंद्र राजिंद जोग। अप्पै सु मुक्ति अरु भुक्ति भोग ॥
छं० ॥ १३१ ॥

धर धरनि भिरन दै दान राज। सोवन्न भूमि मंडी विराज ॥
पद सहस सहस बर हेम इक्क। अप्पै सु दान मानह विसिक्क ॥
छं० ॥ १३२ ॥

[6]जोगिंद [7]मत्ति प्रथिराज किन्न। बर बीर धीर साधंत भिन्न ॥
छं० ॥ १३३ ॥

## पृथ्वीराज का ब्राह्मणों को दान देना और दरबार में नृत्य गान होना।

दूहा ॥ विविध दान परिमान करि। निगमबोध सुभ थान ॥
लिय दिष्षा जहां ध्रम्म सुत। करि अभिषेक न्रपान ॥ छं॥ १३४ ॥

(१) कृ.-साबधन। (२) ए. कृ. को.-चार।
(३) ए. कृ. को.-रत्त। (४) कृ. ए.-नैंन। (५) को. मो.-राजन।
(६) ए. कृ. को.-जोगिंद्र। (७) मो.-मंति।

भ्रमरावली ॥ नव बीर नवं रस बीर नच्यौ। भ्रमरावलि छंद सु चंद रच्यौ ॥
सिधि बुद्धिय विप्र समान धरं। मति जानत तत्त सुमत्ति गुरं ॥
छं० ॥ १३५ ॥
गुर जानन गो विध तत्त सुरं। मनु बिंब सु बिंबर रंभ डरं ॥
चिय दिष्षिय रंभति रंभ गती। .... .... .... ॥ छं० ॥ १३६ ॥
वय स्याम सषी गुन गौर धरं। कविचंद सु ब्रनन कित्ति करं ॥
तमकी तम तेज किरंन [1]रजं। तिन देषत चंद कलाति लजं ॥
छं० ॥ १३७ ॥
गुर सत्त वुधं गुरमत्त ग्रसं। तिन कै उर काम ककन्न नसं ॥
षहकें नग ज्यों गज मग्ग फिरैं। तुटि वार प्रहारत धार धरैं ॥
छं० ॥ १३८॥
.... .... .... । मनु तारक तेज ससी उचारै ॥
छलकै छिति मत्ति जराइ जसं। झलकै जनु मुत्तिय मुत्ति गसं ॥
छं० ॥ १३९ ॥
गुर च्यार ग्रहं गुरु जीव रवी। प्रगटी जनु जोति सु तेज हवी ॥
॥ छं० ॥ १४० ॥

## दर्बार में सब सामंतों सहित बैठे हुए पृथ्वीराज की शोभा वर्णन।

कवित्त ॥ प्रगटि राज दर जोति। रंग रवनी रस गावहिं ॥
पाट बैठि प्रथिराज। सब्ब सामंत सु भावहिं ॥
दधि तंदुल हरि दूब। सुभ्भ रोचन कसमीरं ॥
मनों भान में भान। प्रगटि कल [2]किरन सरीरं ॥
दिष्षियै बाल गावत सरन। सपत सुरस [3]षट राग [4]मति ॥
संसार भेद आभेद [5]रत। पत्ति [6]प्रकति साधत [7]सुरति ॥छं०॥१४१॥

---

(१) ए.-जरं। (२) ए. कृ. को.-किरति। (३) ए. कृ. को.-घट।
(४) ए. कृ. को.-गति। (५) मो.-रन। (६) ए. कृ. को.-प्रगति।
(७) मो.-सुरनि।

